अल्पायु में मृत्यु को प्राप्त नहीं हुआ। लोग धर्मनिष्ठ थे। पृथ्वी धन-धान्य से परिपूर्ण थी।

## ८६ : उपसंहार

वाल्मीकि के मुंह से गाई गई राम-कथा को मैंने संक्षेप में कह दिया। मैं लिखता ही गया। कुछ हिसाब नहीं लगाया था। आज विजयादशमी के दिन कथा समाप्त होती है। जो इस पवित्र कथा को भक्ति-श्रद्धा के साथ पढ़ेंगे अथवा सुनेंगे, वे सभी दुःखों और पापों से मुक्त होंगे।

ज्ञान के सागर आदिगुरु शंकराचार्य ने बताया है कि यदि हम दशरथ के राम का ध्यान करें, उनकी वंदना करें, उनकी दिव्य मूर्ति को अपने हृदय के अंदर स्थापित करें तो हमारे सारे पाप दूर हो जायंगे।

रामावतार के बाद भगवान् ने एक बार फिर बहुत ही सुलभ ग्वाले के रूप में जन्म लिया। बाल-गोपाल ने ग्वालों के साथ अनेक खेल दिखाये। फिर अर्जुन के सारथी बने। पार्थ को ज्ञानोपदेश किया। अंत में बोले—

**सर्वधर्मान् परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज।**
**अहं त्वा सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुच॥**

प्रभु का यह उपदेश हम सबके कल्याण के लिए पार्थ को दिया गया था।

मुनि वाल्मीकि की गाई हुई कथा को अपनी भाषा में लिखने का यह काम आज समाप्त हो गया। संभव है, इसका प्रारंभ करना मेरी धृष्टता थी, किंतु यह काम करते हुए मुझे आनंद-ही-आनंद प्राप्त हुआ। आज ऐसा लग रहा है कि एक मधुर स्वप्न समाप्त हो गया और मेरी आंखें खुल गईं। अयोध्यापुरी को छोड़ते हुए राम दुःखी नहीं हुए, किंतु सीता के वियोग से वह विह्वल हो गए।

बहुत ऊंची पदवी और दायित्वों से मुक्त होने पर मैंने यह नहीं सोचा था कि अब क्या करूंगा, किंतु आज दशरथ-नंदन की कहानी के समाप्त होने पर एक विचित्र शून्यता का अनुभव कर रहा हूं।

काम करना भार है, ऐसा कोई न समझे। सत्कार्य करना ही जीवन का सार है, रहस्य है। प्रतिफल का लोभ बुरा होता है, पर कर्म का त्याग जीवन को असह्य बना देता है।

**॥ सियावर रामचंद्र की जय॥**

'मण्डल' का
कथा-कहानी साहित्य

महाभारत-कथा
राजाजी की लघु कथाएं
दशरथ नन्दन श्रीराम
युगान्त
विनोबा की बोध-कथाएं
भागवत कथा
वेद मन्त्रों के प्रकाश में
रामकीर्ति
सप्तदशी
खण्डित पूजा
प्रकाश की रेखा
दिव्य जीवन की झाकियां
देवी का दान
बहता पानी निर्मला
हिन्दूओं के व्रत और त्यौहार



